


# सड़क का जायजा

**भूखे पेट सोकर**
**सपनों का मजा लेने से बेहतर**
**दीवार में सूराख कर**
**सड़क का जायजा लेना है।**

हवा बेशर्म हो गयी है --
फिरती है गोद लिये
उन दगाबाज नारों को
जिन्होंने हमें भरमाया है

हवा इतनी खतरनाक हो गयी है कि
आँखवालों को अंधा
कानवालों को बहरा
घोषित किया जा रहा है
और बहरा चौकन्ना है

टुकड़ी-टुकड़ी साँस
गिरवी रखी जा चुकी है

यह वक्त
नाक की ऊँचाई नापने का नहीं
हाथ की औकात आजमाने का है

भूखे पेट सोकर
सपनों का मजा लेने से बेहतर
दीवार में सूराख कर
सड़क का जायजा लेना है।

**गलत जवाबों के कवच-कुंडल से लैस होने से अधिक हितकर होता है, सही सवालों से बिंध जाना।**